लगभग एक सहस्र वर्षोंके दीर्घ काल-परिमाणमें अपभ्रंश साहित्यकी रचना होती रही है। उपलब्ध साहित्य नौवीं शताब्दीसे अठारहवीं शताब्दी तकका है। अधिकांश साहित्य पद्यबद्ध है। स्वतन्त्र रूपसे कोई गद्य-रचना नहीं मिलती। यहां तक कि श्रुतकीर्ति विरचित "योगशास्त्र" और वैद्यक ग्रन्थ "जगत्सुन्दरी प्रयोगमाला" पद्यबद्ध ही हैं। मुख्य रूपसे उद्योतनसूरिकृत "कुवलयमाला-कथा" (वि० स० ८३५) और दामोदर रचित "उक्तिव्यक्तिप्रकरण"(११-१२वीं शताब्दी)में अपभ्रंश गद्यके नमूने मिलते हैं। साधु सुन्दरगणिकृत "उक्तिरत्नाकर"में भी देशी शब्द तथा भाषाके उदाहरण मिलते हैं। तन्त्रसारमें अपभ्रंशके केवल कुछ पद्य ही प्राप्त होते हैं[1]। इस प्रकार फुटकर तथा मुक्तक रूपमें मध्ययुगीन अन्य भारतीय भाषाओंमें लिखित साहित्यमें भी अपभ्रं भाषाके नाम-रूपोंकी छाप देखी जा सकती है।

उपलब्ध अपभ्रंश साहित्यकी तालिका[2] इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| अम्बदेव सूरि | समरारास (रचना स० १३७१)-प्रकाशित |
| अब्दुल रहमान | सन्देशरासक (१२ वी शताब्दी ?), |
| अभयगणि | सुभद्राचरित (रचना स० ११६१) |
| अभयदेवसूरि | जयतिहुअणस्तोत्र (रचना स० १११९)-प्रकाशित |
| अमरकीर्तिगणि | णेमिणाहचरिउ (र० स० १२४४), छक्कम्मोवएस-(र० स० १२४७), पुरंदरविहाणकहा (र० स० १२७५), महावीरचरिउ, जसहरचरिउ, झाणपईव (अनुपलब्ध)। |
| अमरमुनि | छन्दोरत्नावली |
| असवाल | पासणाहचरिउ (र० सं० १४७९) |
| आसिग | जीवदयारास (वि० स० १२५७) |
| ईश्वरगणि | शीलसन्धि |
| ऋषभदास | रत्नत्रयपूजा |
| कनककीर्ति | नन्दीश्वर जयमाला |
| कनकामर | करकण्डचरिउ (११ वीं शताब्दी)-प्रकाशित |
| गुणभद्र भट्टारक | अणतवयकहा, सवणबारसिविहाणकहा, पक्खवइकहा, णहपंचमी, चंदायण, चंदणछट्ठी, णरयउतारी दुद्धारस, णिद्दुहसत्तमी, मउडसत्तमी, पुप्फंजलिवय, रोहिणीविहाण, रयणत्तयविहाण, दहलक्खणवय, लद्धि-विहाण, सोलहकारणवयविहि, सुयंधदहमीकहा। |
| जयदेव | भावनासंधि (र० स० १६०६) |
| जयमित्रहल | श्रीपालचरित्र, वर्द्धमानकथा, मल्लिनाथकाव्य। |
| जल्हिग | अनुप्रेक्षारास |

१ जह जह जस्सु जहिं, चिव पफुरइ अज्जवसाउ।
तह तह तस्सु तहिं, चिव तारिसु होइ पहाउ॥ तन्त्रसार (अभिनवगुप्त), ४,१

२ यह तालिका अधिकतर उपलब्ध ग्रन्थोंके आधार पर प्रामाणिक रूपमें तैयार की गई है। यद्यपि 'जिनरत्नकोश'-(खण्ड १)में इस सूचीमें अनुल्लिखित ग्रन्थोंका अपभ्रंश ग्रन्थोंके नाममें उल्लेख मिलता है, किन्तु वे अप्राप्य होनेसे या प्राकृत भाषामें लिखित होनेसे इस तालिकामें सम्मिलित नहीं किये गये हैं।

| | |
|---|---|
| जिनदत्तसूरि | उपदेशरसायनरास (स० ११३२–१२१०), चर्चरी रास। |
| जिनपद्मसूरि | स्थूलभद्रफाग (स० १३९० के लगभग) |
| जिनप्रभसूरि | अनाथसन्धि, अन्तरगरास, अन्तरगविवाह। |
| जिनप्रभसूरि | आत्मसम्बोध कुल्क, मोहराजविजय, सावयविहि, जिनजन्ममह, नेमिनाथरास। |
| जिनप्रभसूरि | वज्रसामिचरिउ (स० १३१६) |
| जिनभद्र | सुभाषितकुलक |
| जिनवरदेव | बुद्धिरसायण |
| छत्रसेन | रुक्मिणीविधान |
| कवि ठकुरसी | मेघमालाकथा (र० स० १५८०) |
| कवि ठाकुर | सातिणाहचरिउ (र० स० १६५२), महापुराण कलिका (र० स० १६५०) |
| तेजपाल | सभवणाहचरिउ (प्रतिलिपि स० १५८३), वरागचरिउ–(र० स० १५०७), पासणाहपुराणु (१६ वीं शताब्दी)। |
| प० दर्शन विजय | विजयतिलकसूरिरास (स० १६७९)–प्रकाशित |
| दामोदर | णेमिणाहचरिउ (र० स० १२८७) |
| दामोदर (जिनदेव के पुत्र) | सिरिपालचरिउ, णेमिणाहचरिउ, चदप्पहचरिउ। |
| देवचन्द्र | पासणाहचरिउ (लिपि स० १४९८) |
| देवदत्त | वरागचरित, शान्तिनाथपुराण, अम्बादेवीरास–(अनुपलब्ध) |
| देवसेन | सावयधम्मदोहा–प्रकाशित। |
| कवि देवदत्त | पासणाहचरिउ (र० सं० १२७५) |
| देवनन्दी | रोहणीवयकहा |
| देवसूरि | उपदेशकुलक |
| देवसेनगणि | सुलोयणाचरिउ |
| देल्हण | गयसुकुमालरास (वि० स० १३०० के लगभग) |
| धनपाल | भविसयत्तकहा (र० सं० १३९३) |
| धनपाल | बाहुबलिचरिउ (र० स० १४५४) |
| धर्मसूरि | जम्बूसामिरास (र० स० १२६६) |
| धवल कवि | हरिवसपुराण (१२ वीं शताब्दी के लगभग) |
| धाहिल | पउमसिरिचरिउ (१० वीं शताब्दी के लगभग)–प्रकाशित |
| नयनन्दी | सुदसणचरिउ, सयलविहिविहाणकव्व (र० स० ११०० के लगभग) |
| नरसेन | सिद्धचक्ककहा, जिणरत्तिविहाणकहा (१४ वीं शताब्दी के लगभग) |
| नेमचन्द्र | रविवउकहा, अणतवयकहा |
| पद्मकीर्ति | पासणाहचरिउ (वि० सं० ९९९) |
| पुष्पदन्त | महापुराण (वि० स० १०१६–१०२२), नागकुमारचरित, यशोधर-चरित–प्रकाशित। |
| पूर्णभद्रमुनि | सुकुमालचरिउ |
| प्रज्ञातिलक | कच्छूलिरास (वि० स० १३६३) |

| | |
|---|---|
| बालचन्द्रमुनि | निरयदुहसत्तमीकहा, रविवउकहा, णरयउतारी, दुद्धारसकहा। |
| बूचिराज (वल्ह) | मयणजुज्झ (वि० स० १५८९) |
| ब्र० उदू | चैतिरासा |
| ब्रह्म साधारण | कोकिलापचमीकहा, मुकुटसत्तमीकथा, दुधारसीकथा, आदित्यवार, तीनचउवीसी, पुष्पाजलि, निर्दुःखसत्तमी, निर्झरपचमीकथा। |
| भगवतीदास | मिगाकलेहाचरिउ (वि० स० १७००), मउडसत्तमीकहा, सुयधदहमी-कहा। |
| महणसिंह | त्रिंशत्जिनचउबीसी |
| महीचन्द्र | शान्तिनाथपुराण (र० स० १५८७) |
| महीराज | नल्दवदतीरास (स० १५३९) |
| महेश्वरसूरि | सजममजरी तथा आ० हेमचन्द्रसरिकृत "सजममजरी" की स्वोपज्ञ विवृति एव टीका[1] |
| माणिक्कचद्र | सत्तवसणकहा (र० स० १६३४) |
| माणिक्कराज कवि | अमरसेनचरिउ (वि० स० १५७७), णायकुमारचरिउ (स० १५७६) |
| मुनि कुमुदचद्र | नेमिनाथरास |
| मुनि चारितसेन | समाधिरास |
| मुनि यशःकीर्ति | जगसुन्दरीप्रयोगमाला (आयुर्वेद) |
| यश कीर्ति | चदप्पहचरिउ (१२–१३ वीं शताब्दी के लगभग) |
| यश कीर्ति | पाण्डवपुराण (र० स० १४९७), हरिवसंपुराण (र० सं० १५००) जिनरत्तिविहाणकहा, रविवउकहा। |
| योगीन्द्रदेव | परमप्पयासु, जोयसार। |
| प० रइधू | पउमचरिउ, हरिवसपुराण, आदिपुराण (अनुपलब्ध), पासपुराण, सम्मत्तगुणनिधान, मेहेसरचरिउ, जीवधरचरिउ, जसहरचरिउ, पुण्णासव-कहाकोस, धनकुमारचरिउ, सुकोसलचरिउ, सम्मइजिनचरिउ, सिद्ध-चक्कवयविहि, वृत्तसार, सिद्धान्तार्थसार, आत्मसम्बोहकव्व, अणथमीकहा, सम्मत्तकउमुदी, करकण्डु सुदसणचरिउ (अनुपलब्ध), दशलक्षणजयमाला, षोडशकारणजयमाला, सम्यक्त्वभावना सोहथुदि (अनेकान्त में प्रकाशित)। |
| रल्ह कवि | जिनदत्तचउपई (र० स० १३५३) |
| रल्हण | प्रद्युम्नकथा |
| राजशेखरसूरि | नेमिनाथफाग (स० १४०५ के लगभग) |
| रामसिंह मुनि | पाहुडदोहा (विक्रम की दसवीं शताब्दी के लगभग) |
| रत्नप्रभसूरि | अतरगसधि (वि० स० १३६२) |

१ अन्य टीका ग्रन्थोंके रूपोंमें अपभ्रश भाषामें लिखित देवेन्द्रसूरिकृत "उत्तराध्ययनसूत्र वृत्ति", रत्नप्रभसूरिकृत "उपदेशमाग दोधरी वृत्ति", मूलशुद्धप्रकरण वृत्ति, आख्यातमणिकोष वृत्ति तथा भवभावनाप्रकरण वृत्ति उल्लेखनीय हैं। 'सजममजरी'की टीका वृहत् हैं। पुस्तकाकार लगभग तीनसौ पृष्ठकी है, जो अभीतक अप्रकाशित है। लेखक इस ग्रन्थका सस्करण तैयार कर हैं।

| | |
|---|---|
| ललितकीर्ति भट्टारक | जिनरात्रिकथा, ज्येष्ठजिनवरकथा, दशलक्षणीकथा, धनकलशकथा, कंजिकाव्रतकथा, कर्मनिर्जराचतुर्दशी कथा। |
| लाखू (लक्ष्मण) | जिणदत्तकहा (र० स० १२७५), अणुवयरयणपईव (वि० स० १३१३), चंदणछट्ठीकहा। |
| लक्ष्मण | णेमिणाहचरिउ (१४ वीं शताब्दी के लगभग) |
| लखमीचंद | दोहाणुप्रेक्षारास |
| वज्रसेनसूरि | भरतेश्वर-बाहुबलिघोररास |
| वरदत्त | वज्रस्वामीचरित्र |
| वर्द्धमानसूरि | वीरजिनपारणक |
| विजयसिंह | अजितनाथपुराण (वि० स० १५०५) |
| विजयसेनसूरि | रेवतगिरिरास (वि० स० १२८७),-प्रकाशित |
| विद्यापति | कीर्तिलता (१५ वीं शताब्दी)-प्रकाशित |
| विनयचंद | चूनडीरास, निज्झरपंचमीविहाणकहा, कल्याणकरास, दुद्धारस कहा। |
| विनयचन्द्रसूरि | नेमिनाथ चउपई (वि० स० १२५७) |
| विनयप्रभ | गौतमस्वामीरास (वि० स० १४१२) |
| विमलकीर्ति | सोखवइविहाणकहा, सुयंधदसमीकहा, चंदायणवउकहा। |
| वीर कवि | जम्बूसामिचरिउ (र० स० १०७६) |
| वीर कवि | णाणसार की पाथडी |
| विबुध श्रीधर | पासपुराण (र० स० ११८९), वड्ढमाणचरिउ (र० स० ११९०), चंदप्पहचरिउ (अनुपलब्ध) |
| शालिभद्रसूरि | पञ्चपण्डवचरितरास (वि० स० १४१०) |
| शालिभद्रसूरि | भरतेश्वरबाहुबलिरास (वि० स० १२४१), बुद्धिरास,-प्रकाशित |
| शुभकीर्ति | सातिणाहचरिउ |
| श्रीचंद | कहाकोसु, रयणकरण्डसावयायार (र० स० ११२०) |
| श्रीचंद | चंदप्पहचरिउ (वि० स० १७९३) |
| श्रीधर | सुकुमालचरिउ (र० स० १२०८) |
| श्रीधर | भविसयत्तकहा (र० स० १२३०) |
| श्रीभूषण | वसुधीरचरिय (?) |
| श्रुतकीर्ति | हरिवंसपुराण (वि० स० १५५२), परमेष्ठीप्रकाशसार, धर्मपरीक्षा, योगसार (१६ वीं शताब्दी)। |
| सहणपाल | सम्यक्त्वकौमुदी |
| कवि सारमूर्ति | जिनपद्मसूरि पट्टाभिषेकरास (१७ वी शताब्दी के लगभग)। |
| सागरदत्तसूरि | जम्बूसामिचरिउ (वि० स० १०६०) |
| साधारण सिद्धसेन | विलासवईकहा (र० स० ११२३) |
| सिद्ध-सिंह कवि | पज्जुण्णचरिउ (१२ वीं शताब्दी के लगभग) |
| सुप्रभाचार्य | सुप्पयदोहा (वैराग्यसार) |
| सुमतिगणि | नेमिनाथरास (लगभग १३ वीं शताब्दी) |
| सोमप्रभसूरि | कुमारपाल प्रतिबोध (वि० स० १२४१)-प्रकाशित |

| | |
|---|---|
| स्वयभू, त्रिभुवन स्वयभू | पउमचरिउ, हरिवंसपुराण, स्वयम्भूछन्द, पचमीकहा, स्वयम्भू व्याकरण (अनुपलब्ध)। |
| हरिचंद | अणत्थमीकहा, दशलक्षणकथा, नारिकेरकथा। |
| हरिदेव | मयणपराजयचरिउ (१५ वीं शताब्दी के लगभग) |
| हरिभद्रसूरि | सनत्कुमारचरित (वि० स० १२१६) प्रकाशित-रिट्ठणेमिचरिउ |
| हरिभद्र | णेमिकुमारचरिउ–प्रकाशित |
| हरिषेण | धम्मपरिक्खा (वि० स० १०४४) |
| हरिसिंह साउ | सम्यक्त्वकौमुदी (प्रकाशित, अनेकान्त, ११, २) |
| हेमचन्द्रसूरि | सिद्धहेमशब्दानुशासन, देशीनाममाला (१३ वीं शताब्दी)–प्रकाशित |
| हेमचन्द्र ब्रह्म | श्रुतस्कन्ध |

इनके अतिरिक्त पाटनके भण्डारमें जिनप्रभसूरिके नामसे मृगापुत्र कुलक, सुभाषित कुलक, विवेक कुलक, धर्माधर्म विचार कुलक, मल्लिनाथचरित्र, भव्यचरित्र, भव्यकुटुम्बचरित्र, महावीरचरित्र, जिनजन्म-मह, श्रावकविधि, अन्तरगविवाह, चैत्यपरिपाटी, साधार्मिक वात्सल्य कुलक, वज्रस्वामीचरित्र (वि० स० १३१६), मोहराजविजय, नर्मदासुन्दरीसन्धि (वि० स० १३२८), अतरगसधि, अनाथसधि, मदनरेखासधि, जीवानुशास्तिसधि, ऋषभचरितस्तवन, नेमिरास (वि० स० १२९७), गौतमचरित्र कुलक, जिनागमवचनस्तवन, भावना कुलक, भावनासार, युगादिजिनचरित्र कुलक, मुनिसुव्रतस्वामीस्तोत्र, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ–मुनिसुव्रत–जिनजन्माभिषेक तथा जिनजन्मोत्सवस्तवन आदि अनेक रचनाए मिलती हैं। इसी प्रकार आ० जिनदत्तसूरि विरचित उपदेशरसायनरस, कालस्वरूप कुलक, अवस्था कुलक, चर्चरी, आ० जिनवल्लभसूरिकी स्तुति, स्तवन आदि कई रचनाओंका उल्लेख मिलता है। अपभ्रंशमें ऐसी अनेक छोटी-बडी रचनाए रास, सन्धि, कुलक, चर्चरी आदि रूपमें उपलब्ध होती हैं जिनके लेखकोंके सबधमें कुछ भी ठीक रूपसे ज्ञात नहीं हो सका है। ऐसी रचनाओंमें कुछ निम्न-लिखित हैं—

बाहुबलपाथड़ी, वसन्तविलास फाग (स० १४००–१४२५), जिनचद्रसूरि फाग (स० १३४१के लगभग), आबूरास (१३वीं शताब्दी), चर्चरिका, शालिभद्रमातृका, सवेगमातृका, जम्बूचरित्र, मदनरेखा-चरित्र, मृगपुत्र महर्षिचरित्र, चतुरगसन्धि, चतुर्विंशतिजिनकल्याणक, कथाए, स्तुतिस्तवन आदि।

इस प्रकार अपभ्रंश-साहित्य कई रूपोंमें तथा विधाओंमें विकसित मिलता हैं। यद्यपि अभी तक इसका सम्पूर्ण साहित्य उपलब्ध नहा हो सका है परन्तु जो प्रबन्ध रचनाए मिलती हैं वे कई बातोंमे मध्ययुगीन भारतीय साहित्यमें अपना विशिष्ट स्थान रखती हैं। और उन्हींकी परम्परा तथा शैली पर परवर्ती हिन्दी साहित्य तथा अन्य भारतीय आर्य भाषाओंका साहित्य लिखा गया। भाषा और साहित्य दोनों ही रूपोंमे नव्य भारतीय आर्यभाषाओंका वाङ्मय अपभ्रंशसे पुरस्कृत हुआ है। और इसीलिए परिणामकी दृष्टिसे नहीं, मूल्याकनकी दृष्टिसे यह साहित्य प्राचीन भारतीय आर्य साहित्य और आधुनिक भारतीय साहित्यकी मध्यवर्ती कडी है जो जन जनकी चेतनाको आज भी अपनी सहज वाणीमें सुरक्षित बनाये हुए है। ऐतिहासिक और काव्यात्मक दोनो ही दृष्टियोंसे आज इस साहित्यका विशेष महत्व बढ गया है। परतु जब तक इसका ठीकसे मूल्याकन नहीं होता है तब तक मध्ययुगीन भारतीय साहित्यका यथार्थ चित्र अस्पष्ट ही रहेगा। आशा है, भविष्यकी स्पष्ट भावभरी उज्ज्वल रेखाओंमे इसका यथार्थ रूप शीघ्र ही प्रकाशित हो सकेगा। और तभी हिन्दी भाषा तथा साहित्यके उदय तथा विकासकी वास्तविक परम्पराका बोध हो सकेगा।

# जैन पुराण साहित्य

**के० ऋषभचन्द्र**

जिस प्रकार प्रारंभसे ही जिनवाणी(अर्हद्वचन)के चार विभाग किये गये हैं उसी प्रकार जैन साहित्य-के भी। ये विभाग हैं—कथा, गणित, दर्शन और चारित्र संबंधी। श्वेताम्बर इनका धर्मकथानुयोग, गणितानुयोग, द्रव्यानुयोग तथा चरणानयोगके नामसे और दिगम्बर प्रथमानुयोग, करणानुयोग, द्रव्यानुयोग तथा चरणानुयोगके नामसे परिचय देते हैं। इन विभागोंमें कथा-साहित्यको, जिसके अपर नाम धर्मकथानुयोग तथा प्रथमानुयोग हैं, प्रथम स्थान मिला है। इस अनुयोगको इतनी बडी महत्ता इसलिए दी गयी है कि इसके द्वारा ही साधारण व सामान्य जनतामें धर्मके बीज सरलता व विशाल पैमाने पर पनपाये जा सकते हैं। कथा एक ऐसा सरल उपाय है जिसका प्रभाव तुरन्त ही साधारण जन पर पड़ता है, अतः इसको इतना महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। इसी कथानुयोग अथवा कथा-साहित्यका एक अंग पुराण-साहित्य है जिसकी चर्चा यहाँ पर की जा रही है।

जिनसेनाचार्यने अपने महापुराण(आदिपुराण)में पुराणकी व्याख्या 'पुरातन पुराण स्यात्'से की है। आगे यह भी बतलाया है कि वे अपने ग्रन्थमें तिरसठ शलाका पुरुषोंका पुराण कह रहे हैं। अन्य आचार्योंके मतका निर्देश करते हुए वे बतलाते हैं कि कोई कोई तीर्थंकरोंके ही चौबीस पुराण मानते हैं क्योंकि उनमें अन्य शलाका पुरुषों(चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव व प्रतिवासुदेव)का भी समावेश हो जाता है और इन सभी पुराणोंका जिसमें संग्रह हो वह महापुराण कहलाता है। कहनेका तात्पर्य यह कि जिसमें एक शलाका पुरुषका वर्णन हो वह पुराण तथा जिसमें अनेक शलाका पुरुषोंका वर्णन हो वह महापुराण कहलाता है। जिनसेनाचार्य आगे बतलाते हैं कि उनके ग्रन्थमें जिस धर्मका वर्णन है उसके सात अंग हैं—द्रव्य, क्षेत्र, तीर्थ, काल, भाव, महाफल और प्रकृत। तात्पर्य यह कि पुराणमें षड्द्रव्य, सृष्टि, तीर्थस्थापना, पूर्व और भविष्य जन्म, नैतिक और धार्मिक उपदेश, पुण्यपापके फल और वर्णनीय कथावस्तु अथवा सत्पुरुषके चरितका वर्णन होता है। जैन पुराणोंमें काव्यमय शैलीका भी समावेश हो गया है। यह तत्कालीन प्रभाव ही प्रतीत होता है। अन्यथा जिनसेनाचार्यकी महाकाव्य-की परिभाषामें पुराणके तत्त्व भी शामिल नहीं होते। वे महाकाव्यके लक्षण इस प्रकार बतलाते हैं,

जो प्राचीन कालके इतिहाससे सम्बन्ध रखनेवाला हो, जिसमें तीर्थंकर, चक्रवर्ती इत्यादि महापुरुषोंका चरित्र-चित्रण हो तथा जो धर्म, अर्थ और कामके फलको दिखानेवाला हो उसे महाकाव्य कहते हैं। जिनसेनाचार्यने अपने महापुराणको महाकाव्य भी माना है। कहनेका तात्पर्य यह कि महापुराणका रूप पुराणसे बृहत्काय होता है और जैन पुराणोंमें काव्यात्मक शैलीका समावेश भी हो गया है।

ऊपर कहा जा चुका है कि पुराणमें सत्पुरुषके चरितकी कथा-वस्तुका समावेश होता है। इसी चरितात्मक वस्तुके कारण ऐसी रचनाओंको चरित भी कहा गया है। श्वेताम्बरोंकी प्राय जितनी भी रचनाएँ तीर्थंकरोंके जीवन संबंधी मिलती हैं उन्हें चरित ही कहा गया है, परन्तु दिगम्बर लेखकोंने उन्हें पुराण व चरित दोनों संज्ञाएँ दी हैं। इससे यह स्पष्ट है कि शलाका पुरुषोंके जीवन सम्बन्धी जो जो कृतियाँ रची गयीं उन्हें चाहे पुराण कहें या चरित कहें, इससे कोई भेद उपस्थित नहीं होता। कहनेका तात्पर्य यह कि चरित और पुराण एकार्थवाची ही है, यदि उनमें त्रेसठ महापुरुषोंमेंसे किसी एकका या अनेकका चरित वर्णित हो। आगे चलकर हम देखते हैं कि पुराण और चरित इस परिभाषामें अनुबद्ध नहीं रहे। शलाका पुरुषोंके अतिरिक्त अनेक महापुरुषोंके काल्पनिक चरितोंको भी पुराण या चरित कहा गया है। विशेषत चरित बहुत ही विस्तृत अर्थमें प्रयुक्त हुआ हैं। चरितका अभिप्राय रहा है जीवनी और वह जीवनी चाहे शलाका पुरुषकी हो, कोई धार्मिक अथवा वीरपुरुषकी हो या किसी काल्पनिक पुरुषकी ही क्यों न हो, उन सबको चरितकी संज्ञा दी गयी है।

पुराण और महापुराण नामक जो जो रचनाएँ रची गयीं उन सबका आधार क्या रहा है? जिनसेनाचार्यने तो महापुराणकी परिभाषामें यह बतलाया है कि महापुरुषो(तीर्थंकरादि)ने इसका उपदेश दिया है इस लिएइसे महापुराण कहते हैं। कहनेका तात्पर्य यह कि इन पुराणोंकी कथाएँ तीर्थंकरोंके मुखसे ही सुनी गयी थी और ये ही परंपरासे चली आ रही हैं। ऊपर हमने बतलाया है कि दिगंबरोंका प्रथमानुयोग ही श्वेताम्बरोंका धर्मकथानुयोग है। प्रथमानुयोग बारहवें अंग दृष्टिवादका एक विभाग भी माना गया है। उसमें तीर्थंकर, चक्रवर्ती और अन्य महापुरुषोंके वर्णन उपलब्ध थे। जैन कथासाहित्यके पुराणोंकी कथावस्तुका यह भी एक आदिस्रोत माना जाता है, किन्तु दृष्टिवादके लुप्त हो जानेके कारण प्रथमानुयोग अब उपलब्ध नहीं है। परंपरासे जो कुछ भी सुरक्षित रह सका वह आगम ग्रंथों तथा अन्य ग्रंथोंमें समाविष्ट हो गया ऐसी मान्यता है। अत. प्रथमानुयोगके पश्चात् जिन जिन ग्रंथोंकी कथा-सामग्रीके आधार पर आगे पुराण ग्रन्थ रचे गये उनमें समवायाग, ज्ञाताधर्मकथा, कल्पसूत्र, जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, त्रिलोकप्रज्ञप्ति तथा आवश्यक–निर्युक्ति,–चूर्णि, विशेषावश्यक भाष्य और वसुदेवहिण्डी उल्लेखनीय हैं।

जैसा कि भारतीय साहित्यके साथ होता आया है वैसे जैन साहित्यके भी कुछ प्राचीन ग्रन्थ अब तक भी उपलब्ध नहीं हो सके हैं। अन्य ग्रन्थोंमें उल्लेख मात्रसे ही उनका पता चलता है। इस प्रकारके पुराणोंमें विमलसूरिका हरिवंसचरियं, कवि परमेष्ठिका वागर्थसंगह-पुराण तथा चतुर्मुखके पउमचरिउ और हरिवंसपुराणु उल्लेखनीय हैं। उपलब्ध पुराण-साहित्य पर दृष्टिपात करें तो मालूम होगा कि ये रचनाएँ विक्रमकी छठीं शताब्दीसे लगाकर १८ वीं शताब्दी तक पनपती रही हैं। जिस प्रकार जैनोंका पुरानोंमें पुराना साहित्य प्राकृत भाषामें उपलब्ध है उस प्रकार पुराण साहित्य भी। अपने धर्म-प्रचारमें साधारण जनको प्रभावित करनेके लिए उन लोगोंकी बोलचालकी जो भाषा थी उसे ही अपने साहित्यका माध्यम बनानेमें जैन लोग अग्रणी रहे हैं। इसलिए समय समय पर बदलती हुयी भाषाओंमें पुराण साहित्यका सृजन हुआ है। प्राकृतके बाद जब संस्कृतका अधिक प्रभाव बढा तो उस भाषामें भी पुराणोंकी रचना करनेमें जैन लोग पीछे नहीं रहें। उसके पश्चात् जब अपभ्रंश भाषाओंने जोर पकडा तब अपभ्रंश रचनाएँ भी होने लगीं। इस प्रकार हम देखेंगे कि प्राकृत (महाराष्ट्री) पुराणोंका रचनाकाल छठीं शताब्दीसे पन्द्रहवीं तक, संस्कृत

पुराणोंका आठवींसे उन्नीसवीं तक और अपभ्रंश पुराणोंका दसवींसे सोलहवीं शताब्दी तक रहा है। प्रचुरताकी दृष्टिसे प्राकृत, संस्कृत व अपभ्रंश पुराणोंका उत्कृष्ट काल क्रमश बारहवीं–तेरहवीं, तेरहवींमें सत्तरहवीं और सोलहवीं शतीका रहा है। इन सबमें भी संस्कृत कृतियोंकी संख्या सर्वोपरि है। प्राय. ये सभी रचनाएँ एक ही भाषामें हैं, परंतु किसी किसी प्राकृत रचनामें कहीं कहीं पर संस्कृत व अपभ्रंश, तो अपभ्रंश रचना में संस्कृत व प्राकृत और उनमें देशी भाषाओंके शब्द भी यत्रतत्र मिलते हैं। ये रचनाएँ अधिकतर पद्यात्मक हैं, परंतु गद्यात्मक रचनाओंका सर्वथा अभाव नहीं है और कुछ कृतियोंमें गद्य और पद्यका मिश्रण भी मिलता है।

विक्रमकी छठीं शताब्दीसे जब जैन पुराणोंकी रचना प्रारंभ हुई तब तक ब्राह्मणोंके मुख्य पुराणों-की रचना हो चुकी थी। इसलिए उस साहित्य-शैलीके दर्शन जैन पुराणोंमें भी होते हैं। साथ ही साथ यह भी ध्यान देनेकी वस्तु है कि उस समय तक काव्यात्मक शैलीका प्रादुर्भाव हो चुका था तथा संस्कृत साहित्यमें उत्तरोत्तर कालमें उत्कृष्ट रचनाएं बनती जा रही थीं। इस प्रवाहका प्रभाव जैन पुराण-साहित्य पर भी पड़ा है। जिनसेनाचार्यने तो जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है काव्यतत्त्वको भी पुराणमें स्थान दे दिया है। इस समकालीन प्रभावके कारण जैन पुराणोंमें हम देखेंगे कि कविकी प्रतिभाके अनुसार उन रचनाओंमें छंद, अलंकार, रस–भाव आदि काव्य-गुणों तथा सूक्तियों और सुभाषितोंका तरतम पाया जाता है। कुछ संस्कृत रचनाएँ तो महाकाव्यात्मक शैलीके अच्छे उदाहरण हैं। उनमें प्राकृतिक दृश्यों का वर्णन और रसभावोंका कलात्मक चित्रण पाया जाता है। जैन पुराणोंमें पौराणिक शैली और काव्यात्मक शैलीका ऐसा सम्मिश्रण हो गया है कि वह हमें ब्राह्मण पुराणोंमें कम मात्रामें दृष्टिगोचर होता है।

जैन पुराणोंकी कुछ विशेषताएँ इस प्रकार हैं. प्रारंभमें तीनों लोक, काल-चक्र व कुलकरोंके प्रादुर्भावका वर्णन होता है। उसके पश्चात् जम्बूद्वीप और भारतदेशका वर्णन करके तीर्थस्थापना तथा वंशविस्तार दिया जाता है। तत्पश्चात् संबंधित पुरुषके चरितका वर्णन प्रारंभ होता है। ये सभी वर्णन एकसे नहीं पाये जाते। कभी संक्षिप्त तो कभी विस्तारसे और कभी कभी सिर्फ उल्लेखमात्रके रूपमें ही। इसके अतिरिक्त उनमें अनेक पूर्वभवोंका विस्तारसे या संक्षेपमें वर्णन पाया जाता है। पूर्वभवकी कथा-ओंके साथ साथ प्रसंगानुसार अन्य अवान्तर कथाओंका भी उनमें समावेश हुआ है। इस प्रकार उनमें प्रचलित लोककथाओंके भी दर्शन होते हैं। ये सभी अवान्तर कथाएँ कभी कभी एक तृतीयांश तो कभी आधेसे भी अधिक भाग लिए हुए रहती हैं। साथ ही साथ उनमें उपदेशोंकी कहीं संक्षिप्तता तो कहीं भरमार रहती है। उनमें जैन सिद्धान्तका प्रतिपादन, सत्कर्म-प्रवृत्ति और असत्कर्म-निवृत्ति, संयम, तप, त्याग, वैराग्य आदिकी महिमा, कर्म-सिद्धान्तकी प्रबलता इत्यादि पर भार रहता है। इन प्रसंगों पर मुनियोंका प्रवेश भी पाया जाता है। इनके अतिरिक्त शेष भागमें तीर्थंकरकी नगरी, मातापिताका वैभव, गर्भ, जन्म, अतिशय, क्रीडा, शिक्षा, दीक्षा, प्रव्रज्या, तपस्या, परिषह, उपसर्ग, केवलप्राप्ति, समवसरण, धर्मोपदेश, विहार, निर्वाण इत्यादिका वर्णन संक्षेपमें या विस्तारसे सरलरूपमें या कल्पनामय अथवा लालित्य और अलंकारमय रूपमें पाया जाता है। सांस्कृतिक दृष्टिसे इन ग्रंथोंमें भाषातत्त्वका विकास, सामान्य जीवनका चित्रण तथा रीतिरिवाज इत्यादिके दर्शन होते हैं जो काफी महत्त्वपूर्ण हैं।

भारतीय जनताको रामायण और महाभारत बहुत ही प्रिय रहे हैं और जैन पुराण साहित्यका श्रीगणेश भी इन्हीं दो ग्रंथोंसे होता है।

उपलब्ध जैन पुराणसाहित्यमें प्राचीनतम कृति प्राकृत भाषा में है। यह विमलसूरि (५३० वि स०) की पउमचरियं (पद्मचरितम्) नामक रचना है। इसमें आठवें बलदेव दाशरथी राम (पद्म), वासुदेव लक्ष्मण तथा प्रतिवासुदेव रावणका चरित वर्णित है। कितनी ही बातोंमें इसकी कथा वाल्मीकि रामायण-

से भिन्न है। संस्कृत रामायणसे इस भिन्न रामायणको रचनेका क्या उद्देश्य था? इस दृष्टिसे देखे तो तीन मूलभूत कारण प्रत्यक्ष नजर आते हैं। एक तो यह कि रामकी जो प्रचलित लोककथा थी उसको ब्राह्मणोंने जिस प्रकार हिन्दू रूप दिया उसी प्रकार जैनोंने अपने मतावलम्बियोंके लिए उसे अपना धार्मिक रूप दिया। दूसरी विशेषता यह कि उसमे वानरों और राक्षसोंको पशुओंकी तरह चित्रित किया गया था जो परंपराके प्रतिकूल था क्योंकि वे मनुष्य जातियाँ ही थीं। तीसरा कारण यह कि रामकथा-संबंधी कुछ ऐसी सामग्री भी विमलसूरिको मिली जो वाल्मीकि-रामायणमे उपलब्ध नहीं थी या कुछ भिन्न थी, जैसें रामका स्वेच्छापूर्वक वनवास, सुवर्ण मृगकी अनुपस्थिति, सीताका भाई भामण्डल, हनुमानके अनेक विवाह, सेतुकी अनुपस्थिति इत्यादि। यह रचना गाथाबद्ध है तथा ११८ उद्देशोंमें विभक्त है। कहीं कहीं पर अलङ्कारोंके प्रयोग तथा रसभावात्मक वर्णनोंके होते हुए भी इसकी शैली रामायण व महाभारत जैसी ही है।

संस्कृत भाषामें भी प्रथम जैन पुराण रामसंबंधी है जो रविषेणाचार्य(७३५ वि० सं०)का पद्मचरित है। इसमें १२३ पर्व हैं तथा कुछ वर्णनात्मक विस्तारके सिवाय यह विमलसूरिके पउमचरियकी प्रतिकृति मात्र है। इसी कथाका अनुसरण करनेवाला सकलकीर्तिके शिष्य जिनदास(सोलहवीं शती)का रामदेव-पुराण है जो गद्यात्मक है। देवविजयगणिका पद्मपुराण १६५२ वि० सं०में रचा गया था। भट्टारक सोमसेन-के रामपुराण (सं० १६५६) पर गुणभद्रकी रामकथा(उत्तरपुराण)का भी प्रभाव है। अन्य रामपुराण-कारोंमें भ० धर्मकीर्ति (सं० १६६९), चन्द्रसागर, चन्द्रकीर्ति आदि उल्लेखनीय हैं।

प्राकृत व संस्कृतकी तरह अपभ्रंश भाषामें भी प्रथम उपलब्ध जैन पुराण पउमचरिउ है जो स्वयंभू-देव(८९७–९७७ वि० सं०)की रचना है। यह पाँच काण्डों तथा नब्बे संधियोंमें विभक्त है। कथा रविषेणाचार्यकी कृतिके अनुसार ही है। इसकी विशेषता यह है कि इसमें उत्कृष्ट संस्कृत काव्यशैलीका अनुसरण हुआ है। कवि रइधू(१५वी १६ वीं शताब्दी)ने भी अपभ्रंशमें पद्मपुराणकी रचना की है।

कालकी दृष्टिसे रामायणके पश्चात् महाभारत संबंधी कथाकृतियोंकी गणना जैन पुराण साहित्य-में होती है। जैन साहित्यमें ये रचनाएँ हरिवंशपुराण या पाण्डवपुराणके नामसे विख्यात हैं। कुवलय मालामें जो उल्लेख है उससे अनुमान किया जाता है कि इस विषय पर भी प्रथम कृति प्राकृतमें ही रची गयी थी और उसके कर्ता भी विमलसूरि थे। इन पुराणोंमें २२वें तीर्थंकर नेमिनाथ, वासुदेव कृष्ण, बलदेव, जरासिन्धु तथा कौरव–पाण्डवोंका वर्णन है।

उपलब्ध साहित्यमें जिनसेनकृत (८४० वि० सं०) संस्कृत हरिवंशपुराणका प्रथम नम्बर आता है। इसमें ६६ सर्ग हैं। यह रचना विमलसूरिकी संभावित कृति पर आधारित मानी जाती है। सकलकीर्ति-(१४५०–१५१० वि० सं०)का हरिवंशपुराण ३९ सर्गोंमें विभक्त है। इसमें आधेसे अधिक सर्ग उनके शिष्य जिनदास द्वारा लिखे गये हैं। भ० श्रीभूषणका हरिवंशपुराण सं० १६७५की रचना है।

तेरहवीं शताब्दीमें रचा गया देवप्रभसूरिका पाण्डवचरित्र १८ सर्गोंमें विभक्त है। शुभचन्द्रका (१६०८ वि० सं०) पाण्डवपुराण जैन महाभारत भी कहलाता है। राजविजयसूरिके शिष्य देवविजय गणी-(१६६० वि० सं०)ने देवप्रभसूरिके पाण्डवचरित्रका गद्यमें रूपान्तर कर अपनी कृति बनायी थी। अमरचन्द्र(१३ वीं शताब्दी)की रचना बालभारत भी उल्लेखनीय है।

हरिवंश पुराणके अन्य कर्ताओंमें ब्र० जिनदास (१६ वीं शती), जयसागर, कवि रामचन्द्र (सं० १५६०से पूर्व) और भ० धर्मकीर्ति (सं० १६७१) तथा पाण्डव चरित्र संबंधी जयानन्द, विजयगणी, शुभ वर्धनगणी और पाण्डव पुराणके रचयिताओंमें भ० शुभचन्द्र (सं० १६०८), श्रीभूषण (सं० १६५७) और भ० वादिचन्द्र(१७वीं शती)के नाम उल्लेखनीय हैं।

हरिवंश संबंधी अपभ्रंशकी प्रथम कृति स्वयंभूदेवकी है जिसका अपरनाम रिट्ठणेमिचरिउ है। यह तीन कांडोंमें विभक्त है तथा ११२ संधिवाला ग्रन्थ है। इसकी कथाका आधार जिनसेनका हरिवंशपुराण है। धवल(११वीं-१२वीं शताब्दी वि० सं०)का हरिवंशपुराण ११२ संधियोंमें काव्यात्मक ढंगसे लिखा गया है। सोलहवीं शताब्दीकी अन्य दो कृतियाँ यश:कीर्त्ति और श्रुतकीर्त्तिकीप्राप्त हैं। प्रथम १३ और द्वितीय ४४ संधियोंमें विभक्त हैं। कवि रइधूने भी हरिवंशपुराणकी रचना की है।

रामायण और महाभारतके पश्चात् कालकी दृष्टिसे महापुराणोंकी बारी आती है, जिनमें त्रिषष्टि-शलाका पुरुषों अथवा चौबीस तीर्थंकरों आदिके चरितोंका वर्णन आता है। इनकी शुरूआत भी प्राकृत भाषासे ही होती है। शीलाकाचार्य(९२५ वि० सं०)का चउपन्नमहापुरिसचरिय ऐसी ही एक रचना है। ग्रन्थके शीर्षकसे प्रतीत होता है कि नो प्रतिवासुदेवोंको शलाका पुरुषोंमें नहीं गिना गया है, जैसा कि समवायांगसे भी सूचित है। यह गद्य-प्रधान रचना है। इसकी रामकथा पर वाल्मीकी रामायणका प्रभाव शूर्पणखाके नाम तथा स्वर्णमृगसे स्पष्ट है तथापि शेष कथा विमलसूरिके अनुसार है। भद्रेश्वर(१२-१३वीं शताब्दी)की कहावलिमें शलाका पुरुषोंका चरित वर्णित है। यह रचना गद्यप्रधान है। इसकी रामकथामें रावणके चित्र का उल्लेख ध्यान देने योग्य है। महापुरुष-चरितकारोंमें आम्रसूरिका भी नाम लिया जाता है।

संस्कृतमें इस संबंधमें महत्त्वपूर्ण रचना महापुराण है। इसका प्रथम भाग आदिपुराण जिनसेनाचार्य (१० शताब्दी) कृत है तथा द्वितीय भाग उत्तरपुराण उनके शिष्य गुणभद्रकी रचना है। उत्तरपुराणकी रामकथा वाल्मीकिरामायण व पउमचरियसे भिन्न है। आदिपुराणमें प्रथम तीर्थंकर व प्रथम चक्रवर्त्ती तथा उत्तरपुराणमें शेष शलाका पुरुषोंके चरित्र वर्णित हैं। आचार्य मल्लिषेणने ११०४ वि० सं०में अपने महापुराणकी रचना की थी। पन्द्रहवीं शताब्दीके भ० सकलकीर्त्ति आदिपुराण और उत्तरपुराणके रचयिता है। हेमचन्द्राचार्य(१३वीं शती प्रथमपाद)का त्रिषष्टि-शलाका-पुरुष-चरित १० पर्वोंमें विभक्त है। इसका अन्तिम भाग परिशिष्ट-पर्व ऐतिहासिक महत्त्व रखता है। आशाधर (१२९२वि० सं०)के त्रिषष्टि-स्मृति-शास्त्रमें शलाका पुरुषोंका संक्षिप्त वर्णन है। त्रिषष्टि-शलाका-पुरुष-चरित विषयक गद्यात्मक रचनाकारोंमें विमलसूरि और वज्रसेन स्मरणीय हैं। जिनसेनके महापुराण पर ललितकीर्त्ति-(१९वीं शती)की संस्कृत टीका तथा पुष्पदंतके उत्तरपुराण पर प्रभाचन्द्र(सं० १०८०)की टीका उपलब्ध हैं। पुराणसारसंग्रह दामनन्दिकी रचना है जिसमें संक्षेपमें शलाका पुरुषोंका वर्णन है। वैसे मुनि श्रीचन्द्र ११वीं शती और सकलकीर्तिके पुराणसार गद्यात्मक रूपमें उपलब्ध हैं।

चतुर्विंशतिजिनचरित जिनदत्तसूरिके शिष्य अमरचन्द्र(१३वीं शती)की रचना है जिसमें क्रमशः चौबीस तीर्थंकरोंके चरित दिये गये हैं। रायमल्लाभ्युदय (१६१५ वि० सं०) पद्मसुन्दरकी रचना है इसमें भी तीर्थंकरोंके चरित हैं। इस सम्बन्धमें केशवसेन (सं० १६८८) व प्रभाचन्द्रके कर्णामृतपुराण उल्लेखनीय हैं।

अपने महापुरुषचरितमें मेरुतुंगाचार्यने (१४वीं शती) ऋषभनाथ, शांतिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ तथा महावीरस्वामीके चरितोंका वर्णन किया है। इसीको काव्योपदेशशतक व धर्मोपदेशशतक भी कहा गया है।

अपभ्रंशमें महापुराण विषयक प्रथम कृति पुष्पदंतका (१०२२ वि० सं०) तिसट्ठि-महापुरिस-गुणलंकारु है। इसमें प्रथम ३७ संधियोंमें आदिपुराण तथा शेष ६५ सन्धियोंमें उत्तरपुराणकी कथासामग्री है। रामकथामें गुणभद्रका अनुसरण है। कविकी असाधारण काव्यप्रतिभाके इसमें दर्शन होते हैं।

पद्मपुराण, हरिवंशपुराण तथा महापुराणोंके पश्चात् अलग अलग तीर्थंकरोंके जीवनचरित बहुतायतसे पाये जाते हैं। १०वीं शतीसे १८वीं शती तक ऐसी रचनाएँ होती रही। १२वीं और १३वीं शती ऐसे साहित्यमें काफी सम्पन्न रही हैं, वैसे १५वीं से १७वीं शती भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। बहुलताकी दृष्टिसे अधिकसे अधिक कृतियाँ शान्तिनाथ पर उपलब्ध हैं। द्वितीय श्रेणिमें नेमि और पार्श्वजिन संबंधी कृतियोंको रखा जा सकता है। तृतीय स्थानमे आदि जिन ऋषभ, आठवें चन्द्रप्रभ और अन्तिम जिन महावीरके चरितोंकी संख्या उल्लेखनीय है।

प्राकृत भाषामें आदि तीर्थंकर ऋषभ पर प्रथम रचना अभयदेवके शिष्य वर्धमानसूरि (११६०वि० स०)की प्राप्त है। ११००० श्लोक प्रमाण यह ग्रन्थ पाच परिच्छेदोंमें विभक्त है। भुवनतुंगका ऋषभदेव चरित ३२३ गाथाओंमें निबद्ध है।

अमरचन्द्र(१३वीं शती)का संस्कृत पद्मानन्दकाव्य १९ सर्गोंवाला आदिनाथके जीवनचरित्र संबंधी है। विनयचन्द्रका आदिनाथचरित्र १४७४ वि० स० की रचना है। अन्य रचनाएँ भ० सकलकीर्ति (१५वीं शती), चन्द्रकीर्ति (१७वी शती), शान्तिदास, धर्मकीर्ति आदिकी हैं। हस्तिमल्लने गद्यात्मक आदिनाथ पुराण लिखा। ललितकीर्तिका आदिपुराण जिनसेनाचार्यके आदिपुराण पर टीका मात्र है। नेमिकुमारके पुत्र वाग्भटने काव्यमीमांसामें अपने ऋषभदेवचरितका उल्लेख किया है।

अपभ्रंशमे रइधू (१६वीं शताब्दी वि० स०)का आदिपुराण उल्लेखनीय है। उसका अपरनाम मेघेश्वर चरित है।

द्वितीय तीर्थंकर संबंधी अजितनाथपुराण बुधराघवके शिष्य अरुणमणि(१७१६ वि० स०)की संस्कृत रचना है। अपभ्रंशमे स० १५०५की विजयसिंहकी रचना उपलब्ध है।

तृतीय तीर्थंकर पर संभवनाथचरित्रकी रचना मेरुतुंगसूरिने स० १४१३में की थी। एक तेजपालकी इसी नामकी अपभ्रंश रचना है।

चतुर्थ तीर्थंकर अभिनन्दनके चरितों का उल्लेख मात्र मिलता है।

पाँचवें जिन पर सुमतिनाथ चरितके रचनाकार विजयसिंहके शिष्य सोमप्रभ(१२वीं शताब्दी) थे। यह ग्रन्थ प्राकृतमें ९६२१ ग्रथाग्र प्रमाण है। संस्कृतमें भी इस विषयक रचनाका उल्लेख आता है।

छठें तीर्थंकरका पद्मप्रभचरित प्राकृतमें देवसूरिने १२५४ वि० स० में रचा। संस्कृतमें शुभचन्द्रका पद्मनाभपुराण १७वीं शतीका है। विद्याभूषण और सोमदत्तके भी पद्मनाभपुराण प्राप्त हैं। देवप्रभसूरिके शिष्य सिद्धसेनने भी पद्मप्रभचरित्र रचा था।

सातवें तीर्थंकर संबंधी सुपार्श्वनाथचरित प्राकृतमें हर्षपुरीय गच्छके लक्ष्मणगणि(११८८ वि० स०)ने रचा। यह रचना उत्कृष्ट कोटिकी करीब ९००० गाथा प्रमाण है। देवसूरिकी भी प्राकृत रचना मिलती है।

आठवें जिन चन्द्रप्रभ पर प्राकृतमे वीरसूरि (११३८ वि० स०), यशोदेव (स० ११७८), चन्द्रसूरिके शिष्य हरिभद्र (१२२३) तथा जिनवर्धनसूरिकी कृतियाँ हैं। अपभ्रंश रचना यशःकीर्तिकी (१५वीं १६वीं शती) ११ संधियोंमें प्राप्त है। देवेन्द्र(स० १२६४)की रचना संस्कृत व प्राकृतमय है। संस्कृतमें असग (११वीं शती), वीरनन्दि (११वीं शती), गुणरत्नके शिष्य सर्वानंद (स० १३०२), शुभचन्द्र (१६वीं १७वीं शती) तथा पंडिताचार्य और दामोदर कवि(सं० १७२७)की रचनाएँ उपलब्ध हैं। अग्रसेनके चन्द्रप्रभचरितका भी उल्लेख आता है। १७वीं शताब्दीकी रचना प० शिवाभिरामकी भी मिलती है जो सात सर्गोंमें विभक्त है।

नौवें तीर्थंकर पुष्पदन्तके जीवनपर कोई रचना नहीं मिलती। नन्दिताढ्यकृत गाथालक्षणके

टीकाकार रत्नचन्द्रने उसमें आये हुए दो पद्यों पर टीका करते हुए बतलाया है कि ये पद्य एक प्राकृत रचना पुष्पदन्तचरितमेंसे लिये गये हैं।

दसवें तीर्थंकर शीतलनाथके चरितोंके बारेमें सिर्फ उल्लेख ही प्राप्त हैं।

ग्यारहवें जिन पर श्रेयासचरित जिनदेवके शिष्य हरिभद्रने स ११७२में तथा अजितसिंहसूरिके शिष्य देवभद्रने ११००० ग्रन्थाग्र प्रमाण प्राकृतमें रचे थे। सस्कृतमें मानतुग(स० १३३२)की कृति प्राप्त है। सुरेन्द्रकीर्तिके श्रेयासपुराणका भी उल्लेख आता है।

बारहवें जिन पर वासुपूज्यचरित प्राकृतमें ८००० ग्रन्थाग्र प्रमाण चन्द्रप्रभकी रचना है तथा सस्कृतमें वर्द्धमानसूरि(स० १२९९)की करीब ६००० ग्रन्थाग्र प्रमाण।

तेरहवें तीर्थंकरका विमलचरित प्राकृतमें रचे जानेका उल्लेख आता है। सस्कृतमें ज्ञानसागरने खभातमें स० १५१७में ५६५० ग्रन्थाग्र प्रमाण पाच सर्गोंमें विमलनाथचरित रचा था। कृष्णदासका विमलनाथपुराण १० सर्गोंमें विभक्त है तथा २३०० श्लोक प्रमाण है। इन्द्रहसगणिने स० १५७८में सस्कृतमें विमलचरित रचा था। रत्ननन्दिका भी विमलनाथ-पुराण मिलता है।

चौदहवें जिन पर प्राकृतमें अनन्तनाथ चरितके लेखक आम्रदेवके शिष्य नेमिचन्द्रसूरि है जिन्होंने स० १२१३में १२०० गाथा प्रमाण अपना ग्रन्थ लिखा था। वासवसेन भी अनन्तनाथपुराणके रचयिता माने जाते हैं।

पन्द्रहवें तीर्थंकर धर्मनाथ पर प्राकृतरचनाका उल्लेख मात्र है। हरिचन्द्रकृत एक उत्कृष्ट सस्कृत काव्य है जो २१ सर्गोंमें निबद्ध है। इसका नाम धर्मशर्माभ्युदय काव्य है जो ११वी १२वीं शतीकी रचना मानी जाती है। इस पर शिशुपालवध, गउडवहो और नैषधीय चरितका प्रभाव स्पष्ट है। नेमिचन्द्र (स० १२१६) और सकलकीर्त्ति(१५वीं शती)की रचनाओंके भी उल्लेख मिलते हैं।

सोलहवें तीर्थंकर शान्तिनाथके जीवन संबधी कई चरित रचे गये प्रतीत होते हैं। प्राकृतमें पहली कृति देवचन्द्रसूरि(स० ११६०)की मिलती है। यह १२००० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। मुनिभद्रकी रचना स० १४१०की है। सोमप्रभसूरिकी भी प्राकृत रचना मिलती है। अपभ्रशमें महीचन्द्रने दिल्लीमें स० १५८७में सतिणाहचरिउ रचा था। सस्कृतमें असग(११वीं शती)का शान्तिनाथपुराण १६ सर्गोंमें निबद्ध है। इनका एक लघु शान्तिपुराण भी मिलता है। अजितप्रभसूरि(स० १३०७)का शान्ति-नाथ-चरित ६ सर्गोंमें विभक्त ५००० श्लोक प्रमाण है। मुनि देवसूरिकी कृति (स० १३२२) देवचन्द्र-सूरिकी प्राकृत रचना पर आधारित मानी जाती है। माणिक्यचन्द्रकी रचना (१३वीं शती) ८ सर्गोंमें करीब ६००० ग्रन्थाग्र प्रमाण मिलती है। सकलकीर्त्ति (१५वीं शती) तथा श्रीभूषण(स० १६५९)के भी शान्तिनाथ-पुराण उपलब्ध हैं। प्रथम १६ सर्ग प्रमाण है। कनकप्रभकी रचना ४८५ तथा रत्नशेखरसूरिकी करीब ७००० ग्रन्थाग्र प्रमाण प्राप्त हैं। गद्यमय रचनाकारोंमें भावचन्द्र (स० १५३५) तथा उदयसागर उल्लेखनीय हैं। अन्य ग्रन्थकारोंमें ज्ञानसागर, हर्षभूषणगणि, वत्सराज, शान्तिकीर्त्ति, गुणसेन, ब्रह्मदेव, ब्रह्मजयसागर इत्यादि हैं। मेघविजयका शान्तिनाथचरित तो एक पादपूर्ति काव्य है जो नैषधचरितके पादोंके आधारसे शातिनाथके जीवनचरितका वर्णन करता है।

सत्तरहवें कुन्थुनाथके चरितकारोंमें पद्मप्रभ अथवा विबुधप्रभसूरि(१३वीं शती)का नाम आता है जिन्हाने अपनी रचना सस्कृतमें की थी। प्राकृतमें भी किसीने ग्रन्थ रचा था और एक अनाम चरित भडारमें ही होनेका उल्लेख है।

अठारहवें अरनाथ पर प्राकृत और सस्कृतमें रचनाएँ की गयी थी परतु अभी उपलब्ध नहीं हैं।

उन्नीसवें जिन मल्लिनाथके प्राकृत चरितकारोंमें जिनेश्वरसूरि(स० ११७५)का नाम आता है।

इनकी रचना ५५५५ ग्रथाग्र प्रमाण है। चन्द्रसूरिके शिष्य हरिभद्रकी कृति तीन अध्यायोंमें १००० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। भुवनतुंगसूरिका ग्रन्थ ५०० ग्रथ प्रमाण तथा एक और अनाम कृति १०५ ग्रथाग्र प्रमाण उपलब्ध हैं। अपभ्रंशमें जिनप्रभसूरिकी ५० पद्यप्रमाण रचना है। जयमित्रहल्ला भी मल्लिनाथ पुराण उपलब्ध है। संस्कृतमें प्रद्युम्नसूरिके शिष्य विनयचन्द्रका मल्लिनाथ चरित ४२५० ग्रथाग्र प्रमाण ८ सर्गोंमें निबद्ध है। यह सं० १४७४ के आसपासकी रचना है। सकलकीर्ति (१५वीं शती) भी मल्लिनाथ पुराणके रचयिता है। अन्य ग्रन्थकारोंमें शुभवर्धन, विजयसूरि, प्रभाचन्द्र व नागचन्द्र स्मरणीय हैं।

बीसवें तीर्थंकर पर श्री चन्द्रसूरिने प्राकृत में ११००० गाथा-प्रमाण मुनिसुव्रतनाथचरित स० ११९३-में रचा था। पद्मप्रभकी संस्कृत कृति (स० १२९४) ५५५५ ग्रन्थाग्र प्रमाण तथा मुनिरत्नसूरिकी रचना २३ सर्गोंमें निबद्ध करीब ७००० ग्रथाग्र प्रमाण हैं। कृष्णदासका मुनिसुव्रतपुराण (स० १६८१) २३ सर्गोंमें समाप्त हुआ तथा अर्हद्दासका १० सर्गोंमें जिसका अपर नाम काव्यरत्न है। केशवसेन, सुरेन्द्रकीर्ति तथा हरिषेण अन्य पुराणकार गिने गये हैं।

इक्कीसवें जिन संबधी नेमिनाथपुराण सकलकीर्तिकी संस्कृत रचना है। अन्य नमिचरितोंके उल्लेख मात्र मिलते हैं।

बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथके चरितोंकी विपुलता पायी जाती है। प्राकृत रचनाओंमें जिनेश्वरसूरिका नेमिनाथ चरित स० ११७५की कृति है। रत्नप्रभसूरिकी गद्यपद्यमय रचना १३६०० ग्रन्थाग्र प्रमाण ६ अध्यायों में विभक्त है। इसका रचना-काल वि० स० १२३३ है। तीसरी रचना मलधारी हेमचन्द्र(१२वीं शती)की ५१०० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। संस्कृतमें प्रथम नम्बर सूराचार्यका आता है जिन्होंने स० १०९०मे नेमिनाथ-चरित रचा। यह द्विसन्धानात्मक है और तीर्थंकर ऋषभ पर भी इसका अर्थ घटित होता है। ऐसा ही द्वितीय ग्रन्थ अजितदेवके शिष्य हेमचन्द्रसूरिका है जिसका नाम नेमिद्विसन्धान काव्य है। सोमके पुत्र वाग्भट-(१२वीं शती)का नेमिनिर्वाणकाव्य १५ सर्गोंमें विभक्त है। यह महाकाव्य शैलीकी एक उत्कृष्ट रचना है। उदयप्रभसूरिकी २१०० ग्रन्थाग्र प्रमाण रचना स० १२९९के आसपासकी है। उपाध्याय कीर्तिराज (स०-१४९५)का नेमिनाथ चरित १२ सर्गोंमे निबद्ध है तथा ब्रह्म नेमिदत्त(स० १५७५)का नेमिनाथ पुराण १६ अध्यायोंमें। गुणविजयकृत चरित (स० १६६८) गद्यात्मक है तथा १३ अध्यायोंमें विभक्त है। सगनके पुत्र विक्रमका नेमिदूतकाव्य एक विशेष कलाकृति है जिसमें मेघदूतके आधार पर समस्यापूर्ति की गयी है। तिलकाचार्यकी रचना ३५०० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। भोजसागर, नरसिंह, हरिषेण और मंगरसकी भी कृतियां मिलती हैं। अपभ्रंशमें चन्द्रसूरिके शिष्य हरिभद्रका नेमिणाहचरिउ (स० १२१६) ८०३२ ग्रन्थाग्र प्रमाण पाया जाता है। महाकवि दामोदरकी रचना स० १२८७की है। लक्ष्मणदेवकी कृति स० १५१०के पूर्व-की है तथा वह १३ कडवक प्रमाण ४ संधियोंमें निबद्ध है।

तेईसवें जिन संबंधी देवभद्रगणिका प्राकृतमें रचा गया पार्श्वनाथचरित (सं० ११६८) गद्य पद्य मिश्रित है तथा ९००० ग्रन्थाग्र प्रमाण ५ उद्देशोंमें विभक्त है। नागदेवने पार्श्वनाथपुराण रचा था तथा एक अनाम कृति पार्श्वनाथदशभवचरित नामक २५६४ गाथा प्रमाण मिलती है। संस्कृतमें प्राचीन रचना जिनसेनकृत पार्श्वाभ्युदय (१०वीं शती) है जो एक उत्तम काव्य है। इसमें मेघदूतके पद्योंका समावेश किया गया है। वादिराजका पार्श्वनाथपुराण (स० १०८२) भी उपलब्ध है। गुणभद्रसूरिके शिष्य सर्वानन्द-सूरिकी रचना करीब १२वीं शताब्दीकी है। माणिक्यचन्द्रका पार्श्वनाथचरित (स० १२७६) १० सर्गोंमें निबद्ध ५२७८ ग्रन्थाग्र प्रमाण है तथा गुणरत्नके शिष्य सर्वानन्द(सं० १२९१)का ५ सर्गोंमें विभक्त है। भावदेवसूरिने सं० १४१२ में ६४०० ग्रन्थाग्र प्रमाण चरित लिखा था। विनयचन्द्रकी रचना (१५वीं शती)

४७०९ ग्रन्थाग्र प्रमाण है। पद्मसुन्दरका (स० १६१५) पार्श्वनाथकाव्य ७ सर्गोंमें निबद्ध मिलता है। हेमविजयने स० १६३२में ३१६० ग्रन्थाग्र प्रमाण चरित रचा। उदयवीरगणि(स० १६५४)की रचना गद्यात्मक है जो आठ अध्यायोंमें विभक्त है। सकलकीर्तिका पार्श्वनाथपुराण १५वीं शतीका तथा वादिचन्द्रका १७वीं शतीका है। चन्द्रकीर्तिने अपना पुराण स० १६५४में रचा जो करीब ३००० ग्रथाग्र प्रमाण है तथा इसमें कुल १५ सर्ग हैं। अपभ्रशमें प्रथम रचना पद्मकीर्तिकी स० ९९२की १८ सधि-प्रमाण मिलती है। इसके पश्चात् दूसरी अपभ्रश रचना श्रीधर की स० ११८९की मिलती है। असवालका पार्श्वनाथपुराण १३ सधि प्रमाण है जो १५वीं शतीके आसपासकी रचना मानी जाती है। रइधूका भी पार्श्व पर एक पुराण उपलब्ध है।

चरम तीर्थंकर महावीरके जीवन पर प्राकृत काव्य रचयिताओंमें सर्वप्रथम नाम गुणचन्द्रगणिका (स० ११३९) आता है जिनकी रचना ८ सर्गोंमें निबद्ध है। ये सुमतिवाचकके शिष्य थे। द्वितीय काव्यकार देवेन्द्रगणि उर्फ नेमिचन्द्रसूरि (वि० स० ११४१) है जिनका ग्रथ ३००० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। अन्य चरितकारोंमें मानदेवसूरिके शिष्य देवप्रभसूरि तथा जिनवल्लभसूरिके नाम आते हैं। सस्कृत काव्योंमें प्रथम नबर असग(११वींशती)के सन्मतिचरित्र अथवा वर्धमानचरित्रका है जो १८ सर्गोंमें विभक्त है। सकलकीर्तिका वर्धमानपुराण (स० १५१८) १९ सर्गोमें पाया जाता है। यह रचना ३०३५ ग्रन्थाग्र प्रमाण है। महावीरपुराणकारोंमें पद्मनन्दि, केशव, वाणीवल्लभ इत्यादिके नाम भी उल्लेखनीय हैं। अपभ्रशमें रइधूका सम्मइणाहचरिउ १० सधियोंमें निबद्ध है। जयमित्रका ११ सधिवाला वड्ढमाणकव्वु मिलता है। नरसेनकी वड्ढमाणकहा भी मिलती है। ये सभी रचनाएँ १६वीं शतीके आसपासकी ठहरती हैं। दो अपभ्रश कृतियाँ और पायी जाती हैं एक अनाम तथा द्वितीय जिनेश्वरसूरिके एक शिष्यकी। पहली २४ तथा दूसरी १०८ कडवक प्रमाण है।

इन अतीतके तीर्थंकरोंके अलावा आगामी जिन अममके जीवन पर भी एक रचना स० १२५२-की रत्नसूरिकी उपलब्ध है।

इन जिनचरितोंमें तत्कालीन जो चक्रवर्ती, बलदेव वासुदेव व प्रतिवासुदेव हुए उनका भी वर्णन प्रायः समाविष्ट है, अतः उनके जीवन पर पृथक् पृथक् रचनाएँ बहुत कम मात्रामें उपलब्ध हैं। जो कुछ भी स्वतत्र रचनाएँ मिलती है उनके नाम इस प्रकार हैं—

सगरचक्रिचरित १२वीं शतीसे पूर्वकी एक अनाम प्राकृत रचना है। जिनपालकृत सनत्कुमार चरित्र २२०३ ग्रन्थाग्र प्रमाण एक सस्कृत रचना है तथा चन्द्रसूरिकी ८१२७ ग्रन्थाग्र प्रमाण स० १२१४की रचना है। चक्रवर्ती सुभौमके जीवन पर रत्नचन्द्र (स० १६८३) तथा प० जगन्नाथकी संस्कृत कृतियाँ उपलब्ध हैं। हरिषेणचरित्र प्राकृत व अपभ्रशमें मिलते हैं, परतु अनाम। जयचक्रि-पुराण ब्र० कामराजकी स० १५६०की १३ सर्ग वाली एक सस्कृत रचना है। प्राकृतमें एक अनाम जयचक्रि-चरित भी उपलब्ध है।

त्रिषष्टि शलाका पुरुषोंके अतिरिक्त धार्मिक वीरपुरुष, श्रमण–श्रमणी, श्रावक–श्राविका और कुछ काल्पनिक पात्रोंके जीवन सबधी जो रचनाएँ की गयीं उनको भी प्राय. चरितकी सज्ञा ही दी गयी है। फिर भी कुछ ऐसी भी कृतियाँ उपलब्ध हैं जिनको पुराण भी कहा गया है, जैसे अगडदत्त-पुराण, कुबेर-पुराण, श्रेणिक-पुराण, गजसिंह-पुराण इत्यादि। ऐसी रचनाओंका विवरण यहा पर विवक्षित नहीं होनेके कारण उनका यहा पर समावेश नहीं किया गया है।

उपर्युक्त विवरणसे स्पष्ट है कि जैन पुराण साहित्य विपुल मात्रामें उपलब्ध है। अभी भी ग्रन्थ-भडारोंमें बहुत सी कृतियाँ पड़ी हुयी हैं जिनका प्रकाशन नहीं हुआ है। साहित्यप्रेमियों तथा जैन समाज-

इनकी रचना ५५५५ ग्रन्थाग्र प्रमाण है। चन्द्रसूरिके शिष्य हरिभद्रकी कृति तीन अध्यायोंमें ९००० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। भुवनतुंगसूरिका ग्रन्थ ५०० ग्रंथ प्रमाण तथा एक और अनाम कृति १०५ ग्रंथाग्र प्रमाण उपलब्ध हैं। अपभ्रंशमें जिनप्रभसूरिकी ५० पद्यप्रमाण रचना है। जयमित्रहल्लका भी मल्लिनाथ पुराण उपलब्ध है। संस्कृतमें प्रद्युम्नसूरिके शिष्य विनयचन्द्रका मल्लिनाथ चरित ४२५० ग्रंथाग्र प्रमाण ८ सर्गोंमें निबद्ध है। यह सं० १२७४ के आसपासकी रचना है। सकलकीर्ति (१५वीं शती) भी मल्लिनाथ पुराणके रचयिता हैं। अन्य ग्रन्थकारोंमें शुभवर्धन, विजयसूरि, प्रभाचन्द्र व नागचन्द्र स्मरणीय हैं।

बीसवें तीर्थंकर पर श्री चन्द्रसूरिने प्राकृत में ११००० गाथा-प्रमाण मुनिसुव्रतनाथचरित सं० ११९३-में रचा था। पद्मप्रभकी संस्कृत कृति (सं० १२९४) ५५५५ ग्रन्थाग्र प्रमाण तथा मुनिरत्नसूरिकी रचना २३ सर्गोंमें निबद्ध करीब ७००० ग्रंथाग्र प्रमाण हैं। कृष्णदासका मुनिसुव्रतपुराण (सं० १६८१) २३ सर्गोंमें समाप्त हुआ तथा अर्हद्दासका १० सर्गोंमें जिसका अपर नाम काव्यरत्न है। केशवसेन, सुरेन्द्रकीर्ति तथा हरिषेण अन्य पुराणकार गिने गये हैं।

इक्कीसवें जिन संबंधी नेमिनाथपुराण सकलकीर्तिकी संस्कृत रचना है। अन्य नमिचरितोंके उल्लेख मात्र मिलते हैं।

बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथके चरितोंकी विपुलता पायी जाती है। प्राकृत रचनाओंमें जिनेश्वरसूरिका नेमिनाथ चरित सं० ११७५की कृति है। रत्नप्रभसूरिकी गद्यपद्यमय रचना १३६०० ग्रन्थाग्र प्रमाण ६ अध्यायोंमें विभक्त है। इसका रचना-काल वि० सं० १२३३ है। तीसरी रचना मलधारी हेमचन्द्र(१२वीं शती)की ५१०० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। संस्कृतमें प्रथम नबर सूराचार्यका आता है जिन्होंने सं० १०९०में नेमिनाथ-चरित रचा। यह द्विसन्धानात्मक है और तीर्थंकर ऋषभ पर भी इसका अर्थ घटित होता है। ऐसा ही द्वितीय ग्रन्थ अजितदेवके शिष्य हेमचन्द्रसूरिका है जिसका नाम नेमिद्विसन्धान काव्य है। सोमके पुत्र वाग्भट-(१२वीं शती)का नेमिनिर्वाणकाव्य १५ सर्गोंमें विभक्त है। यह महाकाव्य शैलीकी एक उत्कृष्ट रचना है। उदयप्रभसूरिकी २१०० ग्रन्थाग्र प्रमाण रचना सं० १२९९के आसपासकी है। उपाध्याय कीर्तिराज (सं०-१४९५)का नेमिनाथ चरित १२ सर्गोंमें निबद्ध है तथा ब्रह्म नेमिदत्त(सं० १५७५)का नेमिनाथ पुराण १६ अध्यायोंमें। गुणविजयकृत चरित (सं० १६६८) गद्यात्मक है तथा १३ अध्यायोंमें विभक्त है। संगनके पुत्र विक्रमका नेमिदूतकाव्य एक विशेष कलाकृति है जिसमें मेघदूतके आधार पर समस्यापूर्ति की गयी है। तिलकाचार्यकी रचना ३५०० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। भोजसागर, नरसिंह, हरिषेण और मंगरसकी भी कृतिया मिलती हैं। अपभ्रंशमें चन्द्रसूरिके शिष्य हरिभद्रका नेमिणाहचरिउ (सं० १२१६) ८०३२ ग्रन्थाग्र प्रमाण पाया जाता है। महाकवि दामोदरकी रचना सं० १२८७की है। लक्ष्मणदेवकी कृति सं० १५१०के पूर्व-की है तथा वह १३ कडवक प्रमाण ४ संधियोंमें निबद्ध है।

तेईसवें जिन संबंधी देवभद्रगणिका प्राकृतमें रचा गया पार्श्वनाथचरित (सं० ११६८) गद्य पद्य मिश्रित है तथा ९००० ग्रन्थाग्र प्रमाण ५ उद्देशोंमें विभक्त है। नागदेवने पार्श्वनाथपुराण रचा था तथा एक अनाम कृति पार्श्वनाथदशभवचरित नामक २५६४ गाथा प्रमाण मिलती है। संस्कृतमें प्राचीन रचना जिनसेनकृत पार्श्वाभ्युदय (१०वीं शती) है जो एक उत्तम काव्य है। इसमें मेघदूतके पद्योंका समावेश किया गया है। वादिराजका पार्श्वनाथपुराण (सं० १०८२) भी उपलब्ध है। गुणभद्रसूरिके शिष्य सर्वानन्द-सूरिकी रचना करीब १२वीं शताब्दीकी है। माणिक्यचन्द्रका पार्श्वनाथचरित (सं० १२७६) १० सर्गोंमें निबद्ध ५२७८ ग्रन्थाग्र प्रमाण है तथा गुणरत्नके शिष्य सर्वानन्द(सं० १२९१)का ५ सर्गोंमें विभक्त है। भावदेवसूरिने सं० १४१२ में ६४०० ग्रन्थाग्र प्रमाण चरित लिखा था। विनयचन्द्रकी रचना (१५वीं शती)

४७०९ ग्रन्थाग्र प्रमाण है। पद्मसुन्दरका (स० १६१५) पार्श्वनाथकाव्य ७ सर्गोंमे निबद्ध मिलता है। हेमविजयने स० १६३२में ३१६० ग्रन्थाग्र प्रमाण चरित रचा। उदयवीरगणि(स० १६५४)की रचना गद्यात्मक है जो आठ अध्यायोंमें विभक्त है। सकलकीर्तिका पार्श्वनाथपुराण १५वीं शतीका तथा वादिचन्द्रका १७वीं शतीका है। चन्द्रकीर्तिने अपना पुराण स० १६५४मे रचा जो करीब ३००० ग्रथाग्र प्रमाण है तथा इसमें कुल १५ सर्ग हैं। अपभ्रशमें प्रथम रचना पद्मकीर्तिकी स० ९९२की १८ सधि-प्रमाण मिलती है। इसके पश्चात् दूसरी अपभ्रश रचना श्रीधर की स० ११८९की मिलती है। असवालका पार्श्वनाथपुराण १३ सधि प्रमाण है जो १५वीं शतीके आसपासकी रचना मानी जाती है। रइधूका भी पार्श्व पर एक पुराण उपलब्ध है।

चरम तीर्थंकर महावीरके जीवन पर प्राकृत काव्य रचयिताओंमे सर्वप्रथम नाम गुणचन्द्रगणिका (स० ११३९) आता है जिनकी रचना ८ सर्गोंमे निबद्ध है। ये सुमतिवाचकके शिष्य थे। द्वितीय काव्यकार देवेन्द्रगणि उर्फ नेमिचन्द्रसूरि (वि० स० ११४१) है जिनका ग्रथ ३००० ग्रन्थाग्र प्रमाण है। अन्य चरितकारोंमें मानदेवसूरिके शिष्य देवप्रभसूरि तथा जिनवल्लभसूरिके नाम आते हैं। सस्कृत काव्योंमें प्रथम नबर असग(११वीशती)के सन्मतिचरित्र अथवा वर्धमानचरित्रका है जो १८ सर्गोंमें विभक्त है। सकलकीर्तिका वर्धमानपुराण (स० १५१८) १९ सर्गोंमें पाया जाता है। यह रचना ३०३५ ग्रन्थाग्र प्रमाण है। महावीरपुराणकारोंमें पद्मनन्दि, केशव, वाणीवल्लभ इत्यादिके नाम भी उल्लेखनीय हैं। अपभ्रशमे रइधूका सम्मइणाहचरिउ १० सधियोंमे निबद्ध है। जयमित्रका ११ सधिवाला वड्ढमाणकव्वु मिलता है। नरसेनकी वड्ढमाणकहा भी मिलती है। ये सभी रचनाएँ १६वीं शतीके आसपासकी ठहरती हैं। दो अपभ्रश कृतियाँ और पायी जाती हैं एक अनाम तथा द्वितीय जिनेश्वरसूरिके एक शिष्यकी। पहली २४ तथा दूसरी १०८ कडवक प्रमाण है।

इन अतीतके तीर्थंकरोंके अलावा आगामी जिन अममके जीवन पर भी एक रचना स० १२५२-की रत्नसूरिकी उपलब्ध है।

इन जिनचरितोंमें तत्तत्कालीन जो चक्रवर्ती, बलदेव वासुदेव व प्रतिवासुदेव हुए उनका भी वर्णन प्राय· समाविष्ट है, अतः उनके जीवन पर पृथक् पृथक् रचनाएँ बहुत कम मात्रामें उपलब्ध हैं। जो कुछ भी स्वतत्र रचनाएँ मिलती है उनके नाम इस प्रकार हैं—

सगरचक्रिचरित १२वीं शतीसे पूर्वकी एक अनाम प्राकृत रचना है। जिनपालकृत सनत्कुमार चरित्र २२०३ ग्रन्थाग्र प्रमाण एक सस्कृत रचना है तथा चन्द्रसूरिकी ८१२७ ग्रन्थाग्र प्रमाण स० १२१४की रचना है। चक्रवर्ती सुभौमके जीवन पर रत्नचन्द्र (स० १६८३) तथा प० जगन्नाथकी सस्कृत कृतियाँ उपलब्ध हैं। हरिषेणचरित्र प्राकृत व अपभ्रशमें मिलते हैं, परतु अनाम। जयचक्रि-पुराण ब्र० कामराजकी स० १५६०की १३ सर्ग वाली एक सस्कृत रचना है। प्राकृतमें एक अनाम जयचक्रि-चरित भी उपलब्ध है।

त्रिषष्टि शलाका पुरुषोंके अतिरिक्त धार्मिक वीरपुरुष, श्रमण–श्रमणी, श्रावक–श्राविका और कुछ काल्पनिक पात्रोंके जीवन सबधी जो रचनाएँ की गयीं उनको भी प्रायः चरितकी सज्ञा ही दी गयी है। फिर भी कुछ ऐसी भी कृतियाँ उपलब्ध हैं जिनको पुराण भी कहा गया है, जैसे अगडदत्त-पुराण, कुबेर-पुराण, श्रेणिक-पुराण, गजसिंह-पुराण इत्यादि। ऐसी रचनाओंका विवरण यहा पर विवक्षित नहीं होनेके कारण उनका यहा पर समावेश नहीं किया गया है।

उपर्युक्त विवरणसे स्पष्ट है कि जैन पुराण साहित्य विपुल मात्रामें उपलब्ध है। अभी भी ग्रन्थ-भडारोंमें बहुत सी कृतियाँ पड़ी हुयी हैं जिनका प्रकाशन नहीं हुआ है। साहित्यप्रेमियों तथा जैन समाज-

को इनके प्रकाशनकी सुचारु व्यवस्था करनी चाहिए जिससे यह अप्रकाशित रूपमें ही लुप्त न हो जाय जैसा कि जैन परम्परामें होता आया है।

सन्दर्भ ग्रन्थ सूचि

१ आदिपुराण, जिनसेनाचार्य।
२ जिनरत्नकोश, प्रो० ह० दा० वेलणकर, पूना।
३ जैन ग्रन्थ प्रशस्ति संग्रह, प्रथम भाग, श्री जु० कि० मुख्तार, दिल्ली।
४ प्राकृत साहित्यका इतिहास, डॉ० जगदीशचन्द्र जैन, बनारस।
५ भारतीय संस्कृतिमें जैनधर्मका योगदान, डा० हीरालाल जैन, भोपाल।
६ राजस्थानके जैन शास्त्रभण्डारोंकी ग्रन्थसूचि, भाग १–४, जयपुर।



# पारसनाथ किलाके जैन अवशेष

कृष्णदत्त वाजपेयी

उत्तर प्रदेशके बिजनौर जिलामें नगीना रेलवे स्टेशनसे लगभग ९ मील उत्तर-पूर्वकी ओर बढापुर नामक कसबा है। वहासे करीब ३ मील पूर्व एक प्राचीन किलाके भग्नावशेष दिखाई पड़ते हैं। इसे 'पारसनाथ किला' कहते हैं। इस नामसे अनुमान होता है कि किसी समय वहाँ जैन तीर्थंकर भगवान् पार्श्वनाथका मदिर था। कुछ वर्ष पूर्व इन तीर्थंकरकी एक विशालकाय भग्न प्रतिमा बढापुर गावसे प्राप्त हुई है, जिससे उक्त अनुमानकी पुष्टि होती है।

इस किलेके सबधमें अनेक जनश्रुतियाँ हैं। एक जनश्रुति यह है कि पारस नामके राजाने वहाँ अपना किला बनवाया था। श्रावस्तीके शासक सुहलदेवके पूर्वजोंके साथ भी इस किलेका सबध जोड़ा जाता है। जो प्राचीन अवशेष यहा मिले हैं उनसे इतना कहा जा सकता है कि ई० दसवीं शताब्दीके लगभग किसी शासकने वहा अपना किला बनवाया और कई जैन मदिरोंका भी निर्माण कराया।

यह बताना कठिन है कि इस किले तथा मदिरोंको किसने नष्ट किया। सम्भव है कि रुहेलोंके समयमें या उनके पहले यह बरबादी हुई हो। कालान्तरमें इस स्थानको उपेक्षित छोड़ दिया गया और धीरेधीरे वह बीहड़ बन गया।

कुछ वर्ष पहले मुझे इस स्थानको देखनेका अवसर प्राप्त हुआ। उत्तर प्रदेश सरकारने जगलके एक भागको साफ करवाकर उसे खेतीके योग्य बना दिया है। वहा 'काशीवाला' नामसे एक बस्ती भी आबाद हो गई है। इसके उत्साही निवासियोंने जमीनको हमवार कर उसे खेतीके योग्य कर लिया है। इतना ही नहीं, उन्होंने वहा पर बिखरी हुई पुरानी मूर्तियोंकी भी रक्षा की है। सरदार रतनसिंह नामके सज्जनने किलासे एक अत्यन्त कलापूर्ण पाषाण-प्रतिमा प्राप्त की है। यह बलुए सफेद पत्थरकी बनी है और ऊँचाईमें दो फुट आठ इच तथा चौडाईमें दो फुट है। मूर्ति जैन तीर्थंकर महावीरकी है। भगवान् महावीर कमलाकित चौकी पर ध्यानमुद्रामें आसीन हैं। उनके एक ओर नेमिनाथजीकी तथा दूसरी ओर चन्द्रप्रभुजीकी खड़ी मूर्तियाँ हैं। तीनों प्रतिमाओंके प्रभामडल उत्फुल्ल कमलोंसे युक्त हैं। प्रधान मूर्तिके सिरके दोनों ओर कल्पवृक्षके पत्ते प्रदर्शित हैं। मूर्तिके घुँघराले बाल तथा ऊपरके

तीन छत्र भी दर्शनीय हे। छत्रोंके अगल-बगल सुसज्जित हाथी दिखाये गये हैं, जिनकी पीठके पीछे कलापूर्ण स्तम्भ हैं। हाथियोंके नीचे हाथोंमें माला लिये हुए दो विद्याधर अंकित हैं। प्रधान तथा छोटी तीर्थंकर प्रतिमाओंके पार्श्वमे चौरी-वाहक दिखाये गये हैं।

मूर्तिकी चौकी भी काफी अलकृत है। उसके बीचमे चक्र है, जिसके दोनों ओर एक-एक सिंह दिखाया गया हैं। चक्रके ऊपर कीर्तिमुखका चित्रण है। चौकीके एक किनारे पर धनके देवता कुबेर दिखाये गये हैं ओर दूसरी ओर गोदमें बच्चा लिये देवी अबिका हैं। चौकीके निचले पहलू पर एक पक्तिमें ब्राह्मी लेख है जो इस प्रकार है—**श्री विरद्धमन समिदेवः। स्म १०६७ राणलसुत्त भरथ प्रतिमा प्रठवि।** (अर्थात् संवत् १०६७में राणलके पुत्र भरथ (भरत) द्वारा श्री वर्द्धमान स्वामीकी मूर्ति प्रतिष्ठापित की गई)।

लेखकी भाषा शुद्ध सस्कृत नहीं है। पहला अश 'श्री वर्द्धमानस्वामिदेवः'का बिगड़ा हुआ रूप है। 'स्म' शब्द विक्रम सवत्के लिये प्रयुक्त हुआ है। ऐसा मानने पर मूर्तिकी प्रतिष्ठाकी तिथि १०१० ई० आती है। पारसनाथ किलेसे इस अभिलिखित मूर्ति तथा समकालीन अन्य मूर्तियोंके प्राप्त होनेसे पता चलता है कि १०वीं-११वीं शतीमें पारसनाथ किला जैन धर्मका एक अच्छा केन्द्र हो गया था। जान पड़ता है कि वहा एक बड़ा जैन विहार भी था। इस स्थानकी खुदाईसे प्राचीन इमारतोंके कई अवशेष प्रकाशमे आये हैं। किलाका सर्वेक्षण और उत्खनन करने पर अधिक महत्वपूर्ण वस्तुएँ प्राप्त हो सकेंगी।

पारसनाथ किलाकी जो आशिक सफाई हुई है उसमें अनेक बेल-बूटेदार इटें, पत्थरके कलापूर्ण खभे, सिरदल, देहली तथा तीर्थंकर मूर्तियाँ प्राप्त हुई हैं। अनेक शिलापट्टों पर बेल-बूटेका काम बहुत सुन्दर है। एक पत्थर पर सगीतमे सलग्न स्त्री-पुरुषोंकी मूर्तिया उकेरी हुई हैं। इन अवशेषोंमेसे मुख्यका परिचय नीचे दिया जाता है—

स० १—**दर्वाजेका सिरदल**—इस सिरदलके बीचमें कमल-पुष्पोंके ऊपर दो सिंह बैठे हुए दिखाये गये हैं। सिंहासनके ऊपर भगवान् तीर्थंकर ध्यानमुद्रामें अवस्थित हैं। उनके अगल-बगल एक-एक तीर्थंकर मूर्ति खड्गासनमें दिखाई गई है। मध्य भागके दोनों ओर भी इसी प्रकारका चित्रण है। सिरदलके दोनों कोनों पर एक-एक तीर्थंकर प्रतिमा खड्गासनमें दो खम्भोंके बीचमे बनी है। सभी तीर्थंकरोंके ऊपर छत्र हैं।

स० २—**देहलीका भाग**—यह अवशेष उस स्थानसे प्राप्त हुआ जहासे भगवान् महावीरजीकी बडी प्रतिमा मिली है। इसके बीचमें कल्पवृक्षका अलकरण है, जिसके प्रत्येक ओर दो-दो देवता हाथमें मगल घट लिए हुए खड़े हैं। उनके खड़े होनेका त्रिभगी भाव बहुत आकर्षक है। इस पत्थरमें किनारेकी ओर शेरकी मूर्ति है। ऐसी ही मूर्ति पत्थरके दायें कोने पर भी थी, जो टूट गई है।

सं० ३—**संगीतका दृश्य**—एक अन्य देहली पर, जो किलेके बीचसे मिली थी, संगीतका दृश्य बड़ी सुन्दरतासे प्रदर्शित किया गया है। इसमें एक ओर कई आकृतियाँ तथा अलकरण बने हैं तथा दूसरी और भावपूर्ण मुद्रामे एक युवती नृत्य कर रही है। उसके अगल-बगल मृदग और मजीर बजाने वाले पुरुष उकेरे हुए हैं। इन तीनोंकी वेषभूषा बड़े कलापूर्ण ढगसे दिखाई गई है।

स० ४—**द्वार-स्तम्भ**—पारसनाथ किलेसे अनेक सुन्दर द्वार स्तम्भ भी मिले हैं। एक स्तम्भके नीचे मकरके ऊपर खडी हुई गगा दिखाई गई हैं। उनके अगल-बगल दो परिचारिकाएँ त्रिभगी भावमे प्रदर्शित हैं। ये मूर्तिया ग्रैवेयक, स्तनहार, किकिणि सहित मेखला तथा अन्य अलकरण धारण किये हुए हैं। खभेके ऊपर पत्रावलीका अकन दिखाया गया है।

**सं० ५—यमुना सहित द्वार-स्तम्भ**—इस स्तम्भ पर नीचेके भागमें अपने वाहन कच्छप पर आरूढ यमुना दिखाई गई हैं। इनके साथ भी उसी प्रकार परिचारिकायें प्रदर्शित हैं जैसी कि पहले द्वारस्तम्भ पर। इससे पता चलता हैं कि ये दोनों खम्भे एक ही द्वार पर लगे हुए थे। द्वार-खम्भोंके ऊपर गगा-यमुनाका चित्रण गुप्तकालके प्रारम्भसे मिलने लगता है। गुप्तकालके महाकवि कालिदासने दर्वाजे पर लगी हुई देवी रुपा गगा-यमुनाकी मूर्तियोंका उल्लेख इस प्रकार किया है .

"मूर्ते च गगा यमुने तदानीं सचामरे देवमसेविषाताम्।" (कुमारसभव ७,४२)

(अर्थात् उस समय मूर्त रूपमें गगा और यमुना हाथोंमें चँवर लिये हुए देवकी सेवामे उपस्थित थीं)।

**स० ६—द्वारपाल सहित द्वार-स्तम्भ**—इस खम्भेमें नीचे एक मोटा दड लिये द्वारपाल खडा है। उसकी लबी दाढी तथा बालोंका जूड़ा दर्शनीय है। इसका ढग उसी प्रकारका है जैसा कि मध्यकालीन चदेल कलामें मिलता है। इस खभेके ऊपरी भागमें फूलोंका अलकरण दिखाया गया है।

**सं० ७—द्वार-स्तम्भका निचला भाग**—इस खभेका केवल नीचेका हिस्सा बचा है, जिस पर पूर्वोक्त ढगका एक द्वारपाल खड़ा है। इसकी भी वेशभूषा पहलेके द्वारपाल-जैसी है।

**स० ८—भगवान् पार्श्वनाथकी मूर्ति**—यह मूर्ति बढापुर गाव से आई थी। यह तारसनाथ किलासे ही वहाँ किसी समय गई होगी। दुर्भाग्यसे इसका मुह, हाथ तथा पैरोंका भाग तोड़ डाला गया है। यह मूर्ति काफी विशाल है। भगवान् ध्यानमुद्रामें सिंहासनके ऊपर बैठे हुए हैं। आसन पर सर्पकी ऐंड़दार कुण्डलिया दिखाई गई हैं और सिरके ऊपर फणका घटाटोप है। अगल-बगल नाग और नागिनकी मूर्तिया उत्कीर्ण हैं। उनके ऊपर ध्यानमुद्रामें तीर्थंकर युग्मकी प्रतिमाए हैं। चरण-चौकीके ऊपर दो अलकृत सिंह दिखाये गए हैं। यह मूर्ति भगवान् महावीरकी पूर्वोक्त प्रतिमाकी तरह बडी कलापूर्ण है। संभवत. मध्यकालमें पारसनाथ किलाकी भूमि पर निर्मित मुख्य मदिरकी यह मूर्ति थी।

पारसनाथ किलेके कितने ही प्राचीन अवशेष इधर-उधर पहुच गए हैं। मुझे नगीनाके जैन मदिरमें कई प्राचीन मूर्तिया देखनेके मिलीं, जिनकी शिल्प-रचना पारसनाथकी ही कलाके अनुरूप है। इन मूर्तियोंमें ध्यानमुद्रामें बैठे हुए तीर्थंकरकी एक मूर्ति विशेष उल्लेखनीय है। स्तम्भका एक भाग भी यहा सुरक्षित है जिस पर खड्गासनमें भगवान तीर्थंकर दिखाये गये हैं। इन सभी प्राचीन अवशेषोंको सुरक्षित रखना आवश्यक है। मध्यकालमें उत्तर भारतमें जैन धर्मका जो विकास हुआ उसे जाननेमें ये कलाकृतियाँ तथा अभिलेख सहायक सिद्ध हुए हैं।



